## 卐 अथ केनोपनिषदस्तृतीयः खण्डः 卐

न केवलं मनः प्राणप्रभृतीनां परमात्मप्रेरितानामेव स्वस्वकार्यकरणसामर्थ्यमपितु देवादीनां सामर्थ्य वत्तया प्रसिद्धानां चेतनानामपि परमेश्वराहितशक्ती-नामेव स्वस्वकार्यविशेषकर्तृत्वं नान्यथेति आख्यायिकामुखेन प्रदर्शयति गुरुः-

**ब्रह्म ह देवेभ्यो विजिग्ये तस्य ह ब्रह्मणो विजये देवा अमहीयन्त त ऐक्षन्तास्माकमेवायं विजयोऽस्माकमेवायं महिमेति ॥१॥**

यह निश्चित है कि ब्रह्म ने अन्तर्यामी श्रीरामजी ने ही देवताओं में प्रवेश करके असुरों पर विजय पाई किन्तु असुर विजयी होने पर उस देव शरीरक परब्रह्म के विजय में भी देव-इन्द्र आदि देववर्ग ने विजय सम्बन्धी अपने महत्व का प्रदर्शन कर वे देववर्ग यों समझने लगे इस युद्ध का विजय निश्चित ही हमी लोगों का है एवं यह प्रभाव भी हमलोगों का ही है ॥१॥

ब्रह्म सकलचिदचिदन्तयमनकर्तृपरमपुरुष इति यावत् । पुरादेवासुरसंग्रामे देवेभ्यः देवानां कृते देवेष्वाविश्य तत्करणबलाधानेन विजिग्ये असुरान् विजितवत् । ह शब्दो निश्चये, एतन्निश्चितमित्यर्थः । अथ विजयानन्तरम् तस्य देवेष्वाविष्टस्य ब्रह्मणः विजये ब्रह्मकर्तृके असुरविजये सत्यपि तदजानन्तो देवा

अमहीयन्त स्वमहत्वममन्यन्त । अहंकारवन्तोऽभवन्निति भावः । ह शब्दोऽत्राश्चर्ये ब्रह्मनिमित्तकविजयेऽपि एतेऽहंकारिण इति आश्चर्यमेतदितिभावः । ते देवा अहंकारवशात् ऐक्षन्त ईक्षणं कृतवन्तः । ईक्षणप्रकारमेवाह-अयं प्रत्यक्षविषयो विजयः असुरपराभवलक्षणः अस्माकमिन्द्रादीनामेव नत्वन्यस्य कस्यचित् अयं महिमा सर्वजन्तुकृतस्तुतिपूजादिरूपं महत्वमस्माकमेव इन्द्रादीनां नापरस्येति व्यजानन् ॥१॥

केवल प्राण मन प्रभृतिक अचेतन पदार्थ ही परमात्मा से प्रेरित हो करके स्वकीय स्वकीय कार्य को करने में सामर्थ्यवान् होते हैं इतना ही नहीं किन्तु विशिष्ट सामर्थ्यवान् रूपसे प्रसिद्ध चेतन देवताओं की प्रवृत्ति भी परमेश्वर श्रीरामजी की शक्ति से ही होती है अन्यथा देवों की भी प्रवृत्ति नहीं होती है इस बात को आख्यायिका के द्वारा गुरु शिष्य को बतलाते हैं-'**ब्रह्म ह देवेभ्यः**' इत्यादि से । ब्रह्म अर्थात् सकल चित् अचित् पदार्थ को नियमन करनेवाले भगवान् परमेश्वर श्रीरामजी ने पूर्वकाल में देवासुर के संग्राम में देवों के लिये देवों में प्रविष्ट हो करके देवों के देह तथा करण में बलाधानपूर्वक आसुरों को जीत लिया । यहां ह शब्द निश्चयार्थक है । अर्थात् यह बात निश्चित है । अथ

विजय के वाद उन देवों के शरीर में आविष्ट ब्रह्म कर्तृक विजय होने पर भी परन्तु इस बात को देवों ने नहीं समझकर वे देवगण अहंकार वान् हो गये । यहां ह शब्द आश्चर्य बोधक है । विजय तो ब्रह्म निमित्तक हुआ किन्तु ये देवतालोग अहंकारवान् हो गये यह महाश्चर्य है। तब वे देवतालोग अहंकार से ईक्षण किये । ईक्षण प्रकार को बतलाते हैं-**'अस्माकमेवायम्'** इत्यादि । यह प्रत्यक्ष विषय असुर के पराक्रम बल लक्षण जो विजय है, हम इन्द्रादि देवों के ही हैं किन्तु अन्य किसी कार्य का यह नहीं है और यह महिमा सर्वप्राणीकृत स्तुति पूजादिरूप महत्त्व हम इन्द्रादिक देवों के ही हैं अन्य व्यक्ति के नहीं हैं इस प्रकार देवताओं ने जाना ॥१॥

**तद्धैषां विजज्ञौ तेभ्यो ह प्रादुर्बभूब तन्न व्यजानन्त किमिदं यक्षमिति ॥२॥**

सर्वान्तर्यामी परमात्मा श्रीरामजी ने अभिमान युक्त देवों को जानकर उस अभिमान के नाश हेतु साकारतया यक्ष के रूपमें देवों के समक्ष प्रकट हो गये देवलोग उस विचित्र स्वरूप को नहीं जान सके कि यह यक्ष क्या है ॥२॥

**ब्रह्म सर्वज्ञः परमपुरुषः एषां देवानां स्वनिमित्तकविजयाभिमानवताम् तत् अहंकारपूर्वमीक्षणम् अस्माकमेवायं विजय इत्यादिरूपं विजज्ञौ अजानात् ।**

**अनन्तरं ब्रह्म देवेभ्यः देवानां कृते देवान् स्वात्मबोध दानेनानुग्रहीतुम् प्रादुर्बभूब यक्षस्वरूपेण प्रकटमभूत् । हेति निश्चये । तद् यक्षस्वरूपेण आविर्भूतं ब्रह्म किमिदं यक्षमिति देवा न व्यजानन् न ज्ञातवन्तः । अभिमानादिदोषदूषितान्तःकरणतया देवा यक्षरूपेणाविर्भूतमपि ब्रह्म ब्रह्मत्वेन निश्चेतुं नाशन्कुवन्निति भावः ॥२॥**

तब सर्वज्ञ महापुरुष परमात्मा श्रीरामजी ने परम पुरुष निमित्तक विजयाभिमानी इन देवों के उस अहंकारपूर्वक ईक्षण को हमारा यह असुर विजय है हम लोगों का यह महत्त्व है इत्यादि रूप अहंकार को जाना। तदनन्तर उसके बाद ब्रह्म परमपुरुष ने देवताओं को ब्रह्मज्ञान के दान द्वारा अनुग्रह करने के लिये अवतार लिया । अर्थात् यक्षस्वरूप से प्रकटित हुए श्रीप्रह्लादजी के लिये श्रीनृसिंह स्वरूप की तरह । ह शब्द निश्चयार्थक है । तद् यक्ष स्वरूप से आविर्भूत जो ब्रह्म उसे यह यक्ष क्या वस्तु है इस बात को लोग नहीं जान सके । अर्थात् अभिमानादिरूप दोष से दूषित अन्तःकरण वाले होने के कारण यक्ष रूपसे आविर्भूत भी ब्रह्म को यह ब्रह्म है हमारे ऊपर अनुग्रह करने के लिये आविर्भूत हुए हैं इसप्रकार से ब्रह्म परमपुरुष को परमपुरुषरूप से निश्चय करने में वे देवतालोग सशक्त नहीं हो सके ॥२॥

**तेऽग्निमब्रुवन् जातवेद एतद्विजानीहि कि मेतद्यक्षमिति तथेति ॥३॥**

उन इन्द्र आदि देवों ने अग्निदेव से कहे कि हे ज्ञानस्वरूप अग्निदेव ? आप जाकर ठीक तरह से जान लें कि यह विचित्र दिव्याकार वाला यक्ष कौन है देवों की वाणी सुनकर अग्निदेव ने कहा ठीक मैं जानकर अभी आता हूँ ॥३॥

एवं यक्षरूपं ब्रह्माजानन्तो देवा अग्निम् अग्र गमनकर्तारं सर्वतस्तेजस्विनं देवमग्निनामानमब्रुवन् उक्तवन्तः । हे जातवेदः अग्ने एतत् अस्माभिः सर्वैः दृश्यमानं विजानीहि विशेषतोऽवगच्छ इदं पुरः स्थितं यक्षम् किम् देवादिषु कतमदिति । देवादिषु मध्य एतद् दृश्यमानं यक्षात्मकं किमिति विशेषरूपेण निश्चिनु । एवं देवैरुक्तोऽग्निरुवाच तथेति यद्भवद्भिरादिश्यते तत् करिष्यामीति स्वीकृतवानित्यर्थः ॥३॥

इसप्रकार यक्षरूप ब्रह्म परमपुरुष को नहीं जानते हुए इन्द्रादि देवतालोग सब से आगे चलनेवाले सर्वा पेक्षया अत्यन्त तेजस्वी अग्नि नामक देव विशेष से कहने लगे हे जातवेदस् अग्ने ? हम सबलोगों से दृश्य मान अज्ञात नामवाला जो यह आगे में अवस्थित जन्तु विशेष है उसे आप जाकर जानें, विशेष रूपसे जानें कि यह कोई देवता है अथवा क्या वस्तु है, इस बात का

अन्वेषण करें। इसप्रकार देवताओं से आज्ञप्त वे अग्नि बोले 'तथेति' अर्थात् आपलोग इस यक्ष के विषय में जो आदेश देते हैं वह मैं अवश्य करूँगा। इसप्रकार अग्नि ने देवताओं के वचन का स्वीकार किया ॥३॥

**तदभ्यद्रवत्तमभ्यवदत् कोऽसीत्यग्निर्वा अहमस्मीत्यब्रवीज्जातवेदा वा अहमस्मीति ।४।**

इन्द्रदेव की बात सुनकर अग्निदेव उस यक्ष के समीप गया उस अग्नि देव से यक्ष ने कहा कि तुम कौन हो ? जवाब में अग्नि ने कहा जगप्रसिद्ध अग्निदेव मैं हूँ स्वयं ज्ञानवाला जातवेदा मैं हूँ ऐसा आप जानें ॥४॥

**स्वीकृतदेववचनोऽग्निः तद् यक्षस्वरूपेणावस्थितं ब्रह्म अभि आभिमुख्येन अद्रवत् ब्रह्मसमीपं गतवान्। द्रुगतौ धातुः। अभिमुखमागतं जिज्ञासावन्तं वह्निदेवं तद् ब्रह्म अभ्यवदत् पप्रच्छ कोऽसि मत्समीपमागतस्त्वं को भवसि इत्यर्थः। एवं पृष्टः अग्निरब्रीत् उक्तवान् अग्निः अग्निनामा वै प्रसिद्धोहं सर्वेषामस्मि, जात वेदाः जातवेदो नाम्ना वै प्रसिद्धोहमस्मि सर्वेषामित्युक्तवानित्यर्थः ४**

'तदभ्यद्रवदित्यादि' देवताओं के वचन को स्वीकार करके वह अग्नि यक्षरूप से अवस्थित ब्रह्म परम पुरुष के समीप गया। द्रु धातु गत्यर्थक है। इसके वाद वे यक्ष अपनी तरफ आते हुए तथा जिज्ञासावान् अग्नि देव से पूछे-तुम कौन हो ? अर्थात् मेरे समीप में आने

वाले तुम कौन हो ? यक्ष ने जब इसप्रकार पूछा तब अग्निदेव बोले-लोगों में अतिप्रसिद्ध मैं अग्नि हूँ। मैं ज़ातवेदा हूँ, अर्थात् सर्वत्र अतिप्रसिद्ध मैं जातवेदा हूँ ४

एवमुक्तवन्तं वह्निं ब्रह्म पुनः पृच्छति-

**तस्मिंस्त्वयि किं वीर्यमित्यपीदं सर्वं दहेयम्। यदिदं पृथिव्यामिति ॥५॥**

यक्ष ने कहा जातवेदा नामवाले आप में क्या शक्ति है ? तब अग्नि ने कहा यदि मैं धारुं तो इस पृथिवी में परिदृश्यमान जो कुछ भी है उस सबको क्षण भर में भस्म कर सकता हूँ ॥५॥

तस्मिन् अग्निजातवेद इति नामद्वयेन प्रसिद्धे त्वयि किं वीर्यं सामर्थ्यमस्तीति ब्रह्म प्रपच्छ, तथा पृष्टोग्निः यदिदं दृश्यमानं पृथिव्यां वस्तु जातं सर्वं दहेयम् भस्मीकुर्यामिति अवदत्। अत्र पृथिवीपदं लोकान्तरस्याप्युपलक्षणम्, तेन ब्रह्माण्डान्तर्वर्तिमूर्तं सर्वं स्थावरजङ्गमात्कं वस्तु दग्धुं मे सामर्थ्यमस्तीति गर्वात्मकमुत्तरं दत्तवानितिभावः ॥५॥

इसप्रकार से कथित अग्नि के प्रति पुनः यक्ष रूप परमपुरुष ने पूछा 'तस्मिन्नित्यादि' से अग्नि तथा जात वेदरूप नामद्वय से प्रसिद्ध तुम में क्या वीर्य है अर्थात् तुम में क्या सामर्थ्य है किस काम को कर सकते हो ? जब इसप्रकार यक्ष ने अग्नि को पूछा तब अग्निदेव ने

कहा पृथिवी पद लक्षित इस ब्रह्माण्ड के अन्तर्गत जितना कोई रूपादिमान् मूर्त पदार्थ है उस सबको जला देने की शक्ति मुझ में है ऐसा गर्वपूर्वक उत्तर अग्नि ने दिया । यक्ष ने अग्नि को अवहेलनापूर्वक पूछा तब अग्नि ने अभिमानपूर्वक उत्तर दिया ॥५॥

**तस्मै तृणं निदधावेतद्दहेति तदुपप्रेयाय सर्वजवेन तन्न शशाक दग्धुं स तत एव निववृते नैतदशकं विज्ञातुं यदेतद्यक्षमिति ॥६॥**

तब यक्ष ने इस तृण को जला दो ऐसा कहकर अग्नि के सामने छोटासा तृण रख दिया उसे जलाने अग्नि वेग से समीप गया पर पूरी शक्ति लगाने पर भी उसे जलाने में समर्थ नहीं होकर लज्जा के साथ वापस आया एवं इन्द्र से कहा कि मैं इस विचित्र यक्ष को नहीं जान सका कि यह कौन है ॥६॥

एवं सर्वदहनसामर्थ्यं प्रख्यातवतेऽग्नये तद् यक्ष रूपं ब्रह्म तृणं निदधौ किमपि शुष्कमेकं तृणं तृण स्वरूपमत्यल्पं दाहवस्तु तस्य पुरतः स्थापितवत् । ततश्चाग्निं जगाद, एतत् तृणं दह भस्मीकुरु इति, एवं यक्षेणोक्तोऽग्निः तत्पुरः स्थितं तृणं उपप्रेयाय उप समीपं प्रकर्षेण गतवान् गत्वा च सर्वजवेन स्वीय सर्वप्रकारेणवेगेन पुरःस्थिततृणं दग्धुं व्यापृतोऽपि न शशाक भस्मीकर्तुं न प्राभवत् । स तृणं दग्धुमस-

मर्थोऽभवन् वह्निस्ततः तस्मात् तृणादहनादेवहेतोः अस्म दपेक्षयाऽपि बलीयः किमप्येतत् यक्षरूपमित्यवधार्य गताभिमानः शीघ्रमेव निववृते तस्मात् यक्षसमीपदेशात् निवृत्तवान्, देवसमीपं गत्वा च देवानुवाच एतत् यक्षं किमिति विज्ञातुं विशेषेण निश्चेतुमहं नाशकम् न समर्थोऽभवमिति ॥६॥

'तस्मै तृणमित्यादि' इस पूर्वोक्त प्रकार से सर्वपदार्थ को जला देने की शक्ति मुझ में है इसप्रकार कहने वाले अग्नि के आगे उस यक्षरूप परमपुरुष ने एक तृण को रख गिया, अर्थात् सूखा हुआ एक तृण तृण स्वरूप अत्यल्प दाह्य वस्तु को अग्नि के आगे रख दिया और अग्नि से बोला-हे अग्नि ? यह एक घास है तुम इसे जलाओ अर्थात् भस्मसात् करो। जब इसप्रकार यक्ष ने कहा तब वह अग्नि आगे में रखा हुआ जो तृण था उस तृण के समीप में गया। तथा जा करके स्वकीय सर्ववेग सर्वथा सामर्थ्य से उस तृण को जलाने के लिये प्रयत्न किया। परन्तु उस घास को जलाने में समर्थ नहीं हुआ। अर्थात् यक्ष प्रदत्त घास को नहीं जला सका। तब वह वह्नि तृण दहन करने में समर्थ नहीं हुआ। इसका कारण यह समझा कि हमारी अपेक्षा से अत्यन्त अधिक बलवान् कोई यह यक्ष है यह निश्चित करके अभिमान को छोडकर अतिशीघ्र वहां से निवृत्त हो गया। अर्थात् जहां

वह यक्ष था वहां से निवृत्त हो करके देवताओं के समीप में जा करके देवगणों से कहा–हे देवो ? यह यक्ष क्या है ? इस बात को जानने में मैं समर्थ नहीं हूँ ॥६॥

**अथ वायुमब्रुवन् वायवेतद्विजानीहि किमे तद्यक्षमिति तथेति ॥७॥**

अग्निदेव के वापस आने पर इन्द्रादिदेवों ने वायुदेव से कहा हे वायुदेव ? उस यक्ष के पास जाकर ठीकसे जानें की यह विचित्र यक्ष कौन है इन्द्रादि की वातें सुनकर वायुदेव ने कहा ठीक है मैं अभी जानकर आता हूँ ॥७॥

**अथ यक्षपार्श्वात् निवृत्तस्याग्नेर्वचः श्रवणानन्तरं देवा वायुमब्रुवन् उक्तवन्तः–हे वायो एतद्विजानीहि बुध्यस्व एतद् यक्षं किमिति । एवं देवैरुक्तो वायुरुवाच तथेति भवद्भिर्देवैर्यदुक्तं तत्करिष्यामीति प्रत्युक्तवानित्यर्थः ॥७॥**

**'अथ वायुमित्यादि'** अथ यक्ष के समीप से प्रति निवृत्त अग्निदेव के प्रतिवचन को सुन लेने के वाद उन इन्द्रादिक देवगणों ने वायु से कहा हे वायु ? आप बहुत गतिशील देव हैं, आप इस बात का अन्वेषण कीजिये कि यह यक्ष कौन है ? क्या है ? । इसप्रकार जब देवों ने वायु से कहा तब वायु ने कहा 'तथेति' आपलोगों ने जो कुछ मुझसे कहा है उसका मैं स्वीकार करता हूँ.

तथा यक्ष का पता लगाता हूँ ॥७॥

**तदभ्यद्रवत्तमभ्यवदत्कोऽसीति वायुर्वा अहमस्मीत्यब्रवीन्मातरिश्वा वा अहमस्मीति ॥८॥**

वायुदेव उस यक्ष के पास वेग से गया आये उस वायु से यक्ष ने कहा तुम कौन हो ? लोकप्रसिद्ध वायु देवता मैं हूँ आकाश में विचरणशील मार्तरिश्वा नामक वायु हूँ ऐसा आप मुझे जान लें ॥८॥

स वायुः तद् यक्षमभ्यद्रवत् यक्षसमीपं गतवान् तं समीपमागतं वायुं यक्षरूपं ब्रह्म अभ्यवदत् साम्मुख्येन पप्रच्छ, कोऽसीति, एवं पृष्टोवायुरुक्तवान् वायुः अहमस्मीति, नामतो वायुरहं सामान्येन प्रसिद्धोस्मि । वै प्रसिद्धौ मातरिश्वा वा अहमस्मीति, मातरि आकाशे श्वसिति गच्छतीति मातरिश्वा विशेषेण आकाशादिप्रदेशाधिकरणगतिशीलत्वात् मातरिश्वेतिनाम्नाप्रसिद्धोहमस्मीति ।८।

'तदभ्यद्रवदित्यादि' देवगण से प्रेरित वायु यक्ष के समीप गये । तब अपने समीप आगत वायु को देखकर ब्रह्मरूप उस यक्ष ने पूछा तुम कौन हो ? इसप्रकार जब वायु को पूछा तब वायु ने कहा मैं वायु हूँ, सामान्यतः लोक में प्रसिद्ध नाम से मैं वायु हूँ । यहां वै शब्द प्रसिद्धि अर्थ का बोधक है । मैं मातरिश्वा हूँ, आकाश में जो चले उस वायु को मातरिश्वा कहते हैं अर्थात् विशेष रूपसे यानी आकाश प्रदेशरूप अधिकरण में सर्वदा

गमनशील होने से मातरिश्वा नाम से मैं प्रसिद्ध हूँ इसप्रकार वायु ने उस यक्ष से कहा ॥८॥

**तस्मिंस्त्वयि किं वीर्यमित्यपीदं सर्वमाददीय यदिदं पृथिव्यामिति ॥९॥**

यज्ञ ने कहा वायुदेव ? आप में क्या शक्ति है ? प्रश्न सुनकर वायु ने कहा यदि मैं चाहूँ तो परिदृश्यमान संसार में जो कुछ भी है सभी को खा सकता या उडा सकता हूँ ॥९॥

वायुना एवमुक्तं यक्षरूपं ब्रह्म पुनरपृच्छत् वायुम्। एवं नामद्वयेन विख्यापितस्वप्रभावे त्वयि किम् कीदृशं वीर्यं सामर्थ्यमस्ति, किं किं कार्यं कर्तुं त्वं समर्थोऽसीतिभावः। एवं पृष्टो वायुरुक्तवान् पृथिव्याम् इदं दृश्यमानं यत् किञ्चित् स्थावरजङ्गमात्मकं वस्तु तत्सर्वमाददीय आदायान्तरिक्षेगमनं कुर्याम् सर्वमुड्डाययितुं समर्थोऽहमस्मीति स्वसामर्थ्यं प्रकटितवान् ॥९॥

वायुदेव के कहने के वाद यक्षरूप से व्यवस्थित ब्रह्म परमपुरुष ने पुनः वायुदेव से कहा हे वायो ? इसप्रकार नामद्वय से प्रख्यात स्वभाव वाले तुम में क्या सामर्थ्य है अर्थात् किस किस काम को करने में तुम समर्थ हो ? इसप्रकार जब परमपुरुष ने पूछा तब वायु ने कहा-इस पृथिवी में परिदृश्यमान जो कुछ यह स्थावर जङ्गमात्मक पदार्थ समुदाय हैं उन सब को पकड करके आकाश में मैं जा सकता

हूँ, अर्थात् परिदृश्यमान सब सावयव वस्तु को मैं आकाश में उडा दूँ एतादृश सामर्थ्य मुझ में है। इसप्रकार वायु ने अपनी शक्ति बताई ॥९॥

**तस्मै तृणं निदधावेतदादत्स्वेति तदुपप्रेयाय सर्वजवेन तन्न शशाकादातुं स तत एव निववृते नैतदशकं विज्ञातुं यदेतद्यक्षमिति १०**

वायु के आगे तृण रखकर यज्ञ ने कहा इस छोटेसे तृण को ग्रहण या उडा दो उस तृण के प्रति वायु लपटा पूरी शक्ति लगाई पर उसे उडा नहीं सका अतः वह लज्जित होकर वहां लौटा एवं कहा कि यह यक्ष कौन है मैं जान नहीं सका ॥१०॥

तस्मै एवं सर्वादानसामर्थ्यं प्रकटितवते वायवे तदनुग्रहार्थं तृणं तत्पुरतः निदधौ स्थापितं कृतवत्। स्थापयित्वा चोवाच-एतत् पुरो निहितं तृणं आदत्स्व एतस्मात् स्थानात् विचालय, एवमुक्तो वायुः तत्तृणं सर्वजवेन सर्वेण स्वगतेन वेगेन उपप्रेयाय प्रकर्षेण समीपं गतवान् तृणं चालयितुं प्रायतत परन्तु तत्पुरः स्थितं तृणमादातुं विचालयितुं न शशाक न समर्थोऽभूत्। सः वायुः ततः तृणानादानादेव गतगर्वः द्रुतं यक्षसमीपात् निववृते देवसमीपमागतवान्। आगत्य च देवानुवाच यदेतत् पुरोगतं यक्षं तत्किमिति विशेषतो ज्ञातुं नाहं समर्थोऽभूवम् इति ॥१०॥

मुझ में सब वस्तु को उडा देने की शक्ति है इस प्रकार स्वकीय सामर्थ्य को ख्यापित करनेवाले वायुदेव के ऊपर अनुग्रह करने के लिये उस परमपुरुष ने वायु देव के आगे एक तृण रख दिया और रखकर बोले-हे वायु देव? यह तुम्हारे आगे में व्यवस्थित जो तृण है उसे आप उडाइये अर्थात् इस स्थान से तृण को विचलित कीजिये। जब, उस यक्ष ने ऐसा कहा तब वह वायु स्वकीय सर्ववेग से युक्त हो करके तृण के समीप गया उस तृण को उडाने के लिये परन्तु वायु उस पुरःस्थित तृण को विचलित करने में उडाने में समर्थ नहीं हुआ। तब वह वायु तृण को नहीं उडाने के कारण विगत अभिमान हो करके यक्ष के समीप से निवृत्त हो करके देवताओं के समीप में आ गया और देवताओं के समीप आ करके वायु बोला जो यह आपलोगों के सामने उपस्थित यक्ष है उसे विशेष रूपसे जानने में मैं समर्थ नहीं हो सका हूँ ॥१०॥

**अथेन्द्रमब्रुवन्मघवन्नेतद्विजानीहि किमेतद्यक्षमिति तथेति तदभ्यद्रवत्तस्मात्तिरोदधे ।११।**

वायुदेव की असफलता के वाद सभी देवता इन्द्र से कहे कि हे मघवन्? यह दिव्य यक्ष कौन है इसे अच्छी तरह से जानिये इन्द्र ने कहा ठीक है वह यक्ष कि ओर वेग से चला पर समीप आते इन्द्र को

देख वह यक्ष उस स्थान से अन्तर्धान हो गया ॥११॥

अथ विगतगर्वस्य यक्षदेशात् परावृत्तस्य वायोर्य क्षाविज्ञानावबोधकवचनश्रवणानन्तरं देवा इन्द्रं देवराजमब्रुवन् उक्तवन्तः । हे मघवन् इन्द्र एतद् विजानीहि किमेतद् यक्षमिति । पूर्ववद् व्याख्या कार्या । देवैर्निवेदितो देवेन्द्रः तथेति-भवदुक्तं करिष्यामीत्युक्तवान् । एवमुक्त्वा महेन्द्रः तद् यक्षमभ्यद्रवत् यक्षसमीपं गतवान् । इन्द्रस्य आगमनानन्तरं तस्मात् इन्द्रात् तिरोदधे अन्तर्हितमभूत् तद्यक्षरूपमिति शेषः । यद्वा तस्मात् यस्मिन् प्रदेशे यक्षरूपं ब्रह्म पूर्वं दृश्यमानमासीत् तस्मात्प्रदेशात् तिरोदधे अन्तर्धानं चकार यक्षरूपमित्यर्थः । इन्द्रो हि देवराजः नास्य मानभङ्गः वह्निवाय्वोरिव भवतु इति विचार्यैव अन्तर्धानमाजगामेतिभावः ॥११॥

इसके वाद विगलित है अभिमान जिसका तथा जिस प्रदेश में यक्ष था उस प्रदेश से लौटकर आये हुए यक्ष को मैं नहीं जान सका एतादृश वायु देव के वचन को सुनकर देवतालोग देवराज के प्रति बोले-हे मघवन्? आप जा करके यह समझें कि यह यक्ष क्या है? इसका व्याख्यान पूर्ववत् समझें । इसप्रकार जब देवताओं ने कहा तब तथेति ऐसा इन्द्र ने कहा अर्थात्

मैं जा करके पता लगाता हूँ कि यह यक्ष क्या है ऐसा देवराज इन्द्र ने कहा। इसप्रकार देवताओं को कहकर वह इन्द्र यक्ष के समीप गया। तब इन्द्र देव के आगमन के वाद समीपस्थ इन्द्र देव को देख करके वह यक्ष वहां से तिरोहित हो गया। यद्वा उस प्रदेश से अर्थात् जिस प्रदेश में यक्ष रूप ब्रह्म दृश्यमान थे उस प्रदेश से वह यक्षरूप ब्रह्म अन्तर्हित हो गये। यह इन्द्र देवराज है अग्नि वायु के समान मानभङ्ग न हो ऐसा विचार करके वह यक्षरूप ब्रह्म अन्तर्धान हो गये ॥११॥

**स तस्मिन्नेवाकाशे स्त्रियमाजगाम बहुशोभमानामुमां हैमवतीं तां होवाच किमेतद्यक्षमिति ॥१२॥**

卐 इति केनोपनिषदि तृतीयः खण्डः 卐

यक्ष के अदृश्य होने पर वह इन्द्र उसी स्थान पर आकाश में ही सुवर्ण सम्बन्धी दिव्य आभूषणों से समलंकृत होकर बहुत शोभा पार ही पुरुषाकाररूपा श्रीसीताजी के पास नियत रूपसे पहूँच गया उन पुरुषाकाररूपा श्रीसीताजी से इन्द्र ने अतिआदर से पूछा की हे देवि? यह यक्ष कौन था ॥१२॥

**स इन्द्रः तस्मिन्नेव पूर्वयक्षाधिष्ठिते एव आकाशे अवकाशप्रदेशे यक्षरूपं क्व गतमित्यादि विमृशन् विस्मितमनाः सन् तस्थौ इति रोषात् ततः कियति**

काले प्रादुर्भूता स्त्री यक्षेण इन्द्रास्यानुग्रहार्थं प्रेषिता, दृष्ट्वा च ताम् स्त्रियम् आजगाम तत्समीपं गतवान् इन्द्रः यक्षस्य वृत्तं प्रष्टुकामः। आगत्य च हैमवतीं देदिप्यमानसुवर्णादिभूषणोपेतां 'हिरण्यवर्णां हरिणीं सुवर्णरजतस्त्रजाम्। चन्द्रां हिरण्यमयीं लक्ष्मीं जात वेदो म आवह' 'आर्द्रां यष्करिणीं यष्टिं सुवर्णां हेममालिनीम्। सूर्यां हिरण्यमयीम्' इत्यादिश्रीसूक्तोक्तेः। सुवर्णाद्यलंकृतत्वेन बहुशोभमानामधिककान्तिमतीम्। अत्र 'उ' 'मा' इतिपदद्वयं बोध्यम्। उ इति निश्चय रूपेण 'तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदुचन्द्रमाः' इत्युक्तेर्निश्चयार्थकत्वात्तस्य। माम् पुरुषाकारस्वरूपां श्रीरामवल्लभामुवाच सविनयं पृष्टवान् हेतिसादरार्थे किमेतद् यक्षमिति, अत्र प्रदेशे पूर्वमस्माभिरपि दृश्य मानमिदानीञ्चान्तर्भूतमेतद् यक्षरूपं किम् देवेषु कतमत् इति ॥१२॥

卐 इति केनोपनिषदि आनन्दभाष्ये तृतीयः खण्डः 卐

इसके वाद अर्थात् यक्ष के तिरोहित हो जाने के वाद वह इन्द्र देवराज उस आकाश में अर्थात् पूर्व यक्षाधिष्ठित आकाश प्रदेश में वह यक्षरूप कहां गया इत्यादि रूपसे विचार करते हुए विस्मित मन हो करके स्थिर रहे। तदनन्तर कुछ काल के वाद इन्द्र देवराज के ऊपर

अनुग्रह करने के लिये यक्षरूप ब्रह्म से प्रेषित एक स्त्री उसी आकाश प्रदेश में प्रादुर्भूत हुई । वहां आई हुई उस स्त्री को देख करके उसके समीप में इन्द्र देवराज गये उस यक्ष के वृतान्त को पूछने की इच्छा से । वह स्त्री कैसी थी ? इस जिज्ञासा के उत्तर में श्रुति कहती है- **'बहुशोभमानामित्यादि'** हैमवतीम् यानी देदिप्यमान सुवर्ण मणि आदि आभूषणों से युक्त होकर बहुत शोभायमान या निश्चय रूपसे अधिक कान्ति वाली थी। इस श्रुति में उ एवं मा ये दो शब्द हैं उ का अर्थ निश्चय होता है **'तदुचन्द्रमाः'** श्वे.उ. ४।२ में उ का प्रयोग निश्चयार्थ में हुआ है माम् पुरुषाकार स्वरूपा श्रीराम वल्लभा का बोधक है यों कोशानुसार मा रमा पर्यायवाची शब्द हैं आनन्दभाष्यकारजी ने श्रीसीताजी को जीवों के सायुज्य हेतु पुरुषाकार के रूपमें निर्देशित किया है- **'सीतापुरुषकारार्था'** २।२६ श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर में अतः उक्त अर्थ शास्त्र सम्मत है । उसे देवराज इन्द्र ने पूछा । ह शब्द सादरार्थक है । यह यक्ष कौन था । अर्थात् इस प्रदेश में पहले हमसे दृश्यमान था । अभी अदृश्य हो गया । वह कौन था । इसप्रकार इन्द्र देव ने अनुग्रहार्थ आई श्रीसीताजी से आदरपूर्वकपूछा ॥१२॥

# ॐ अथ चतुर्थः खण्डः ॐ

**सा ब्रह्मेति होवाच ब्रह्मणो वा एतद्विजये महीयध्वमिति ततो हैव विदाञ्चकार ब्रह्मेति १**

इन्द्र के पूछने पर उस देवी ने स्पष्ट रूपसे कहा वह सर्वेश्वर परब्रह्म श्रीरामजी हैं एवं यह भी निरूपण किया कि परब्रह्म श्रीरामजी के इस विजय से तुम देववर्ग विशेष महिमा प्राप्त किये हो देवी श्रीसीताजी के उपदेश करने पर ही इन्द्र ने जाना क्री वह अन्तर्हित यक्ष परब्रह्म श्रीरामजी हैं ॥१॥

सा हैमवती उ मा देवी ब्रह्मेति उवाच, यद् दृष्टं पूर्वं भवद्भिर्यक्षरूपम् तद् ब्रह्म स्वरूपतो गुणतश्च निरतिशयबृहत्त्वविशिष्टं ब्रह्मैव दृष्टम् इति उवाच प्रोक्तवती । ह निश्चयेन । हे इन्द्र यूयं देवाः ब्रह्मणः निरतिशयबृहत्त्ववतः सर्वान्तर्यामिनः परमपुरुषस्य वै निश्चयेन विजये महीयध्वम् अस्मदनुप्रविष्टः ब्रह्मकृत एवायं विजय इति कृत्वा महीयध्वम् महिमानं स्तुति पूजादिलक्षणं प्राप्नुत, स्वकृतविजयनिमित्तं यत् पूर्वमा महीयध्वं तदधुना त्यजत, स्वविजयनिमित्तं गर्वमुञ्चते तिभावः । ततः ह निश्चयेन एव तस्मादुमावाक्यादेव ब्रह्म विदांचकार यदेतत् यक्षरूपमासीत् तद् ब्रह्मैव यक्षरूपेणाविर्भूतमासीदिति ज्ञातवान् इन्द्र इति शेषः ॥१॥

जब विनयपूर्वक देवराज इन्द्र ने आकाश प्रदेश में स्थित हैमवती विविध सुवर्णालंकारों से शोभित श्रीसीता जी से पूछा कि यह मेरे सामने उपस्थित तथा मेरे आ जाने पर अन्तर्हित वह यक्ष क्या है ? क्या कोई देव विशेष है अथवा कोई अन्य है ? ऐसा जब प्रश्न किया तब वह हैमवती देवी बोली-हे इन्द्र ? जब आपने पहले उस यक्ष को देखा, वह यक्ष ब्रह्मरूप था जो स्वरूप से तथा गुण से निरतिशय बृहत्व गुण विशिष्ट हो उसे ब्रह्म कहते हैं अर्थात् आपने जिसे देखा वह ब्रह्म-परमपुरुष श्रीरामजी थे। यहां 'ह' शब्द निश्चयार्थक है। हे इन्द्र ? आप देवतालोग निरतिशय बृहत्व धर्म युक्त सर्वान्तर्यामी परमपुरुष के निश्चयतः विजय होने से महिमा को प्राप्त किये हैं अर्थात् मदनुप्रविष्ट देवानुप्रविष्ट ब्रह्मकृत यह विजय है यह करके आपलोग स्तुति पूजादि लक्षण महिमा को प्राप्त किये हैं। देवकृत विजय निमित्तक जो पूर्व में अपनी महिमा को समझे थे उसे छोडिये अर्थात् देवविजय निमित्तक अभिमान को छोडिये। इसके वाद निश्चयतः उस श्रीसीतोपदिष्ट वाक्य से ब्रह्म को जाना। अर्थात् जो यह यक्षरूप था वह ब्रह्मरूप श्रीरामजी ही थे जो कि हमलोगों के ऊपर अनुग्रह करने के लिये यक्ष रूप से आविर्भूत हुए थे इसप्रकार इन्द्र ने जाना ॥१॥

**तस्माद्वा एते देवा अतितरामिवान्यान्देवान् यदग्निर्वायुरिन्द्रस्ते ह्येनन्नेदिष्ठं पस्पर्शुस्ते ह्येनत् प्रथमोविदाञ्चकार ब्रह्मेति ॥२॥**

अग्नि वायु एवं इन्द्र ने ही उस परब्रह्म को नियत रूपसे नजदीक से देखा तथा स्पर्श किया यक्षरूपधारी ब्रह्म का प्रथम दर्शन इन तीन देवों ने ही किया एवं जाना की वह परब्रह्म श्रीरामजी है अतः अग्नि वायु तथा इन्द्र अन्य देवों के अपेक्षा अतिमहिमाशाली प्रसिद्ध हुये ॥२॥

वै इति निश्चये तस्माद्वै तस्मादेव एते अग्नि वायुमहेन्द्राः यतो हेतोः अग्निः वायुश्च यक्षरूपेण ब्रह्मणा सम्वादं चक्रतुः इन्द्रश्चोमावाक्यात् निश्चयं प्राप्तवान् तस्मात् हेतोरन्यान् वरुणकुबेरादीन् देवान् अतितरामिव अतिशयेन अतिक्रम्येव वर्तन्ते इतिशेषः; वरुणादिदेवेभ्यः अग्निवायुमहेन्द्राः महिम्ना अधिका इत्यर्थः । इवेति निपातः एवार्थः, अनर्थो वात्र बोध्यः। के ते देवा इत्यत्राह यदग्निर्वायुरिन्द्रः यत् शब्दः प्रत्येकमन्वेति, यः अग्नि यो वायुः य इन्द्रः- इत्यर्थः । छान्दसः यदित्यत्र लिङ्गव्यत्ययः । ते अग्नीन्द्रवायवः हि निश्चयेन एतत् यक्षरूपेणावस्थितं ब्रह्म नेदिष्ठम् अतिशयसमीपं पस्पृशुः तत्समीपं गता इत्यर्थः । यद्वा पस्पृशुः परामर्शं कृतवन्तः । यद्वा पस्पृ

**शुः स्पर्शं कृतवन्तः स च स्पर्शः अग्निवाय्वोः समीप गमनयक्षसम्वादरूपः, इन्द्रस्य तु समीपगमनोमा-सम्वादरूपः, अग्निवायुमहेन्द्राणामितरदेवापेक्षया-धिकमहिमत्त्वे कारणान्तरमाह-ते अग्निवायुमहेन्द्राः हि यस्मात् एतत् ब्रह्म प्रथमः छान्दसः लिङ्गव्यत्यासः प्रथमम् इतरदेवापेक्षया पूर्वमित्यर्थः विदाञ्चकार छान्दसः वचनव्यत्यासः विदाञ्चक्रुः ज्ञातवन्तः । तत्र इन्द्रस्य देवीश्रीसीतावचनाद् ज्ञानम् अग्निवाय्वोस्तु इन्द्र-वाक्यादिति विवेकः ॥२॥**

मन्त्रघटक जो 'वै' शब्द है उसका निश्चयरूप अर्थ है। इसी कारण से ये सब अग्नि वायु महेन्द्र देवों ने जिस कारण से अग्नि तथा वायु यक्षरूप ब्रह्म के साथ वार्तालाप किये और इन्द्र देवराज ने हैमवती श्रीसीताजी के वाक्य से ब्रह्म स्वरूप निश्चय को प्राप्त किया। इसी हेतु से ये तीनों देव अन्य वरुण कुबेरादिक देवगण को अतिशयेन अतिक्रमण करके स्थित हैं। अर्थात् वरुणादि देवों की अपेक्षया अग्नि वायु महेन्द्र अत्यधिक महत्त्व शाली हैं। 'इव' यह निपात है जो कि एवकारार्थक है। अथवा उस निपात का यहां कुछ अर्थ नहीं है निरर्थक है। कौन वे देव हैं जो इतर देवापेक्षया अधिक महत्त्व शील हैं ? इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं-'यदग्निर्वा

युरिन्द्र' इति। यहां जो '**यत्**' शब्द है उसका प्रत्येक में अन्वय है जो यह अग्नि है जो यह वायु है तथा जो यह इन्द्र है इसप्रकार। '**यदग्निः**' यहां पुल्लिंग न कह करके नपुंसक का प्रयोग है वह छान्दस होने से लिङ्ग व्यत्यय है। वे इन्द्र अग्नि वायु हि निश्चयतः इस यक्ष रूपसे व्यवस्थित ब्रह्म को नेदिष्ठ अतिसमीप में स्थित ब्रह्म के समीप में गये। यहां '**पस्पर्शुः**' तद्विषयक परामर्श अर्थात् ब्रह्म विषयक विचार किया। अथवा '**पस्पर्शुः**' ये सब ब्रह्म का स्पर्श किये। वह स्पर्श अग्नि वायु को तो यक्ष के समीप में गमन तथा यक्ष के साथ वार्तालापरूप है और इन्द्र को यक्ष समीप गमन तथा हैमवती श्रीसीताजी के साथ संवाद रूप है।

अग्नि वायु महेन्द्र के इतर देवापेक्षया अत्यधिक महिमाशाली होने में कारण बतलाते हैं–'**तेह्येनदित्यादि**' वे अग्नि वायु महेन्द्र '**हि**' जिस कारण से एनत् इस ब्रह्म को प्रथमः यहां छान्दस लिङ्ग का व्यत्यास है अर्थात् प्रथमतः इतर देवापेक्षया प्रथमतः पहले विदाञ्च कार यहां वचन व्यत्यास समझें। वे लोग सर्वप्रथम ब्रह्म को जाने यानी इन लोगों ने जाना। उसमें इन्द्र तो उ मा वाक्य से ब्रह्म को जाना और अग्नि तथा वायु ने इन्द्र के वाक्य से जाना ॥२॥

**तस्माद्वा इन्द्रोऽतितरामिवान्यान् देवान् स ह्येनन्नेदिष्ठं पस्पर्श स ह्येनत् प्रथमो विदाञ्चकार ब्रह्मेति ॥३॥**

उस इन्द्र ने इस परब्रह्म को अतिपास से स्पर्श किया यानी जाना एवं नियत रूपसे अन्यों ने पहले यह परब्रह्म श्रीरामजी हैं ऐसा जाना इसलिये इन्द्र अन्य अग्नि तथा वायु से अतिश्रेष्ठ है ॥३॥

अग्निवाय्वपेक्षयाऽपि इन्द्रस्याधिकमहत्वं साधयति तस्मात्, यस्मात् यक्षरूपब्रह्मणः समीपदेशगामिषु अग्निवायुमहेन्द्रेषु इन्द्र एवप्रथममुमावाक्यात् प्रथम ब्रह्म ज्ञातवान् तस्माद्धेतोः वै निश्चयेन इन्द्रः अन्यान् स्वव्यतिरिक्तान् अग्निवायुवरुणादीन् अतितरामिव अतिशयेन अतिक्रम्य वर्तते ऐश्वर्यादिनेत्यर्थः। स इन्द्रः हि यस्मात् एतत् ब्रह्म नेदिष्ठं पस्पर्स तत्समीपं गतवान् उमादेव्या सह ब्रह्मविषयकसम्वादञ्च कृतवान्। अन्य मपि श्रेष्ठत्वे हेतुमाह-स इन्द्रः हि यस्मात् एतत् ब्रह्म प्रथमम् अग्निवायुभ्यां यक्षेण कृतसम्वादाभ्यामपि पूर्वम् उमावाक्याद् ब्रह्मेति विदाञ्चकार यदेतद् दृष्टं यक्षस्वरूपमन्तर्हितं तद् ब्रह्मैवेति विदितवान्। सर्वतः प्रथमं ब्रह्मज्ञानं इन्द्रस्यैव जातमतः इन्द्रः सर्वेभ्यो देवेभ्यो गरीयान् ऐश्वर्यबलबुद्ध्यादिभिरितिभावः ॥३॥

अग्नि तथा वायुदेव की अपेक्षा से भी इन्द्र को

अधिक महिमाशाली होने में कारण बतलाते हैं-**'तस्माद्वा'** इत्यादि से। जिस कारण से यक्षरूप ब्रह्म के मध्य में सर्वप्रथम उमा वाक्य से इन्द्र ने ब्रह्म को यथावत् ब्रह्मस्वरूप को जाना-**'तस्माद्धेतोः'** इसी कारण से वै शब्द निश्चयार्थक है अन्य स्वव्यतिरिक्त अग्नि वायु वरुणादिक इतर देवों के ऐश्वर्यादिक से अतिक्रमण करके रहता है। उस इन्द्र ने जिसलिये इस ब्रह्म के समीप किया तथा उमादेवी के साथ ब्रह्म विषयक सम्वाद किया इसलिये इतर देवापेक्षया इन्द्र श्रेष्ठ हैं। सर्वापेक्षया इन्द्र के श्रेष्ठ होने में कारणान्तर भी बतलाते हैं-**'सह्ये नदित्यादि'** उस इन्द्र ने जिस लिये इस यक्षरूप ब्रह्म को सर्वप्रथम अर्थात् ब्रह्म के साथ सम्वाद करनेवाले अग्नि तथा वायु के भी पहले उमा वाक्य से ब्रह्म को जाना अर्थात् पूर्व में देखा हुआ पुनः अन्तर्हित जो यह है वह ब्रह्मरूप श्रीरामजी ही हैं इसप्रकार से जाना। सर्वप्रथम ब्रह्म का ज्ञान इन्द्र को ही हुआ इसलिये ऐश्वर्य बल बुद्धि से सर्वदेवापेक्षया श्रेष्ठ इन्द्र ही हैं। यद्यपि अग्नि वायु को यक्षरूप ब्रह्म के साथ वार्तालाप हुआ तथापि उन दोनों ने यह ब्रह्म है ऐसा नहीं जाना, किन्तु इन्द्र ने उमा श्रीसीताजी के वाक्य से सर्वप्रथम ब्रह्म को जाना तदनन्तर इन्द्र द्वारा अग्नि वायु को ब्रह्मज्ञान हुआ।

तत्पश्चात् इतर देवों को ज्ञान हुआ । इसलिये सर्वश्रेष्ठ इन्द्र है, तदपेक्षया कनिष्ठ अग्नि वायु तदपेक्षया इतर देव कनिष्ठ हैं ॥३॥

**यस्यैष आदेशो यदेतद्विद्युतो व्यद्युतदा३ इतीतिन्यमीमिषदा३ इत्यधिदैवतम् ॥४॥**

उस परब्रह्म का यह आराधनारूप आदेश है कि जो यह विजली के चमक के समान दर्शन प्रदानकर छुप जाता है एवं अन्य आदेश यह भी है की आँख के पलक के समान अधिदैवत-देवताओं के पास ब्रह्म का दर्शन है यानी यह आधिदैविक स्वरूप है ॥४॥

तस्य इन्द्रादीनां पुरतः सहसाऽऽविर्भूय तिरोहि तस्य ब्रह्मणः एष वक्ष्यमाणः आदेशः उमोपदेशः यत् यस्मात् । एतद् ब्रह्म । विद्युत इत्यत्र एकत्वे बहुवचनं छान्दसम्, आ शब्दश्चोपमार्थः तस्य विद्युत् इत्यनेनान्वयः । तथा च विद्युदाव्यद्युतत् इत्यन्वयः विद्युदिव देवानामग्रे यक्षरूपेण ब्रह्म सहसाऽऽविर्भूतं सत् व्यद्युतत् यस्मात् तस्मात् विद्युत् इव दीप्तिमद् ब्रह्म समुपास्यमित्यर्थः । इतिशब्दः आदेशस्वरूपसूचनार्थः इत्ययमादेश एव इत्यर्थः । इत् शब्दः समुच्चयार्थः तेन अपरोऽप्यादेशः समुच्चीयते स क इत्यत्राह न्यमी मिषत् आ, अत्रापि आ शब्दः उपमार्थः तस्य च वि द्युत् इत्यनेनान्वयः तथा च विद्युदिव न्यमीमिषत् ब्रह्म

यथा विद्युत् सकृत् स्वस्वरूपं दर्शयित्वा क्षणादेव निलीना भवति तदा यथा क्वचित् चक्षुर्निमेषं कृतवान् इति प्रतीयते चक्षुषो निमीलने यथा किमपि न प्रकाशते तथा च विद्युतोऽन्तर्हितत्वे तत्प्रकाशाभावः। तथा इन्द्रागमनसमये ब्रह्म तिरोहितमभूत् इति न्यमीमिषत् इन्यनेनोच्यते विद्युत् इव ब्रह्म सहसा तिरोहितमभवत् इत्यर्थः। अयं द्वितीयः आदेशः। एवं विद्युदुपमानेन सह साविर्भावतिरोभावशालिब्रह्म द्योतनाद्द्योतन गुणवत्तयोपासनीयम्। इति अधिदैवतम्। देवतोपमानेन ब्रह्मणः उपासनीयादेशः कृतः। देवता तु अत्र बाह्य भूतरूपा विद्युत् एव। न्यमीमिषत् इत्यत्र स्वार्थेणिच्। यद्वा विद्युत इति द्वितीया बहुवचनम्। त्वच्चादिरूपार्थबोधकम् तथा च विद्युतः विद्युदादीन् तेजो धातून् आ शब्दोऽपक्षे समन्तादित्यर्थस्तेन आ समन्तात् एतत् ब्रह्म व्यद्युतत् अदीपयत् विद्युदाधीनं तेजः पदार्थानामपि प्रकाशकं एतद् ब्रह्म इत्येवं रूपेण उपास्यमितिभावः। आन्यमिमिषत् समन्तात् विद्युदादीन् प्रकाशकानपि न्यमीलयत् ब्रह्म हि सर्वशक्तिमत्तया तेषां निमीलपनमपि सर्वतः कृतवत्, अतः तेजोधातूनां दीप्तिमतामपि निमीलनकारकं ब्रह्मेत्येवं रूपेण उपास्यम्, इत्यादेशद्वयमत्रानुसन्धेयम् ॥४॥

इन्द्रादिक देवों के आगे में आविर्भूत हो करके तिरोहित उस ब्रह्म का यह वक्ष्यमाण आदेश है उमा का उपदेश है। जिसलिये यह ब्रह्म विद्युत् यहां एकत्व में जो बहुवचन का प्रयोग है वह छान्दस है और आ शब्द उपमानार्थक है और उसका विद्युत् के साथ अन्वय है। विद्युत् के समान प्रकाशित हुआ ऐसा अन्वय है। विद्युत् के समान देवताओं के आगे यक्षरूप से वह ब्रह्म सहसा आविर्भूत होता हुआ प्रकाशित हुआ, जिसलिये अतः विद्युत् के समान प्रकाशशील ब्रह्म श्रीरामजी समुपास्य हैं यह अर्थ होता है। इति शब्द जो मन्त्रघटक है वह आदेश स्वरूप का सूचक है। यह आदेश ही है यह अर्थ है और इत् शब्द समुच्चयार्थक है इसलिये अपर आदेश भी समुचित होता है यह आदेश है तथा आदेशान्तर भी उस ब्रह्म का है। वह आदेशान्तर कौन है जिसका समुच्चय होता है इस जिज्ञासा में कहते हैं- **'न्यमीमिषदा'** यहां भी आ शब्द उपमानार्थक है। तब यह अर्थ होता है विद्युत् के समान ब्रह्मनिमेषित हुआ। जिस प्रकार से विद्युत् सकृत् एक वार ही स्वकीय स्वरूप को बतला करके क्षण भर में ही जब निलीन छिप जाती है तब जिसतरह किसी स्थल में चक्षुनिमेष किया गया ऐसा प्रतीत होता है। चक्षु के निमीलन होने

से जिस तरह कोई भी पदार्थ प्रकाशित नहीं होता है उसी तरह विद्युत् के अन्तर्हित हो जाने पर उसके प्रकाश का अभाव होता है । उसी तरह इन्द्र के आगमन समय में यक्षरूप ब्रह्म सहसा तिरोहित हो गये, यह वस्तु-**'न्यमीमिषत्'** इस शब्द से कहा जाता है अर्थात् विद्युत् के समान ब्रह्म सहसा तिरोहित हो गये ।

इसके वाद द्वितीय आदेश इसप्रकार है-इस तरह विद्युत् दृष्टान्त उपमान से सहसा आविर्भाव तिरोभाव शाली ब्रह्म द्योतन प्रकाशन गुण विशिष्ट रूपसे समुपास नीय है । **'इत्यधिदैवतम्'** यह ब्रह्म का अधिदैवत देवता विषयक रूप है । देवता के उपमान से ब्रह्म की उपास नीयता का आदेश उपदेश किया गया । यहां देवता बाह्य भूत स्वरूप विद्युत् ही है । न्यमीमिषत् स्वार्थ में णिच् प्रत्यय है पर व्यापार में नहीं । यद्वा **'विद्युतः'** यह द्वितीया बहुवचनान्त प्रयोग है वह आदि रूप अर्थ का बोधक है । विद्युदादिक तेजो धातु के आ शब्द समन्तात् इस अर्थ का बोधक है । तब यह अर्थ होता है कि आ समन्तात् यह ब्रह्म प्रदीप्त कराया, तेजःस्वभावक विद्युदादि पदार्थ का भी प्रकाशक यह ब्रह्म है इस प्रकार से यह ब्रह्म उपासना करने के योग्य हैं । **'आन्यमी मिषदिति'** विद्युदादिक प्रकाशक वस्तु का भी निमिलित

करनेवाले ब्रह्म हैं अर्थात् सर्वशक्तिमान् ब्रह्म प्रकाशक वस्तु को भी निमिलित करते हैं। अतः प्रकाशरूप तेजो धातु विद्युदादिक के भी निमीलनकारक ब्रह्म हैं इसप्रकार से ब्रह्म समुपासनीय हैं। इसप्रकार से दो प्रकार का आदेश है ऐसा अनुसन्धान करें ॥४॥

एवमधिदैवतमादेशं दर्शयित्वा अध्यात्ममपि आदेशं दर्शयति-

**अथाध्यात्मं यदेतद्गच्छतीव च । मनोऽनेन चैतदुपस्मरत्यभीक्ष्णं सङ्कल्पः ॥५॥**

अधिदैवत के उपदेश के वाद अध्यात्म यानी शरीर में ब्रह्म तत्त्व का उपदेश करते हैं जो यह मन है वह अनिरुद्ध नामधारी श्रीरामजी से प्रेरित होकर अपने पदार्थ को पाता हो ऐसा लगता है पर यह मन अपने विषय को वरावर ग्रहण नहीं कर पाता है तथा सर्वदा संकल्प विकल्प में संलग्न यह मन अनिरुद्ध नामधारी श्रीरामजी से प्रेरित होकर नजदीकी वनकर विषयों को याद किया करता है ॥५॥

अथ देवतायां विद्युत्स्वरूपायामुपमानप्रदर्शनानन्तम् अध्यात्मम् आत्मनि इति अध्यात्मम् आत्मशब्दः शरीरवत् शरीरान्त इत्यर्थस्तथा च शरीरे ब्रह्मण उपमानोपदेशः त्रि इति 'अध्यात्मम्' इति वाक्यस्यार्थः। अनेन प्रेरित मन एतत् गच्छति यत् तदिव अध्यात्ममुपदेश इत्यन्वयो योज्य अनेन प्रेरितं मनः मनोरूप

मान्तरमिन्द्रियम्, एतद् ब्रह्मैवगच्छति विषयीकरोति यत् तदिव ब्रह्मणा प्रेरितस्य मनसः ब्रह्म प्रतिगमन मिव यक्षरूपं ब्रह्मआविर्भूतमित्युपमानोपदेशः यथा ब्रह्म णाप्रेरितं मनः ब्रह्मविषयीकरोति क्षणम् अनन्तरं च ततो निवर्तते न चिरकालपर्यन्तं ब्रह्मविषयीकर्तुं शक्नोति अतिचञ्चलत्वात् तथैव किञ्चित्कालमेव देवानां पुरस्तात् प्रकटितमभूत् अतः ब्रह्मप्रतिमनो गमनमाविर्भूतस्य यक्षरूपस्य ब्रह्मणः मनसश्च ब्रह्म गमनं शरीरे एव भवति ।अतः अयमुपमानोपदेशः अध्यात्ममित्युच्यते येन च ब्रह्मणा प्रेरितं मनः गच्छति तद् ब्रह्मोपास्यमितिभावः ।यद्वा अनेन ब्रह्मणा प्रेरितं मनः यत् ब्रह्मप्रतिगच्छतीव वस्तुतो न गच्छति 'यन्मनसा न मनुते येनाहुर्मनोमतमि'तिश्रुतेः ।तद् ब्रह्म उपास्यमित्यर्थः ।ननु मनः यदि वस्तुतो ब्रह्म न विषयी कुर्यात् कथमुपासकाः ब्रह्मध्यानं कुर्युरत आह-अनेनैव ब्रह्मणा अनिरुद्धस्वरूपेण अनुगृहीतं सत् मनः एतत् ब्रह्म उपस्मरति विषयीकरोति अभीक्ष्णं पौनः पुन्येन, भृशं वा, तन्मनः किं स्वरूपमित्यत्राह संकल्पः संकल्प यतीति सङ्कल्पम् सङ्कल्पजनकस्वरूपमित्यर्थः । एतेन यदनुग्रहे ब्रह्मस्मरणसमर्थं मनः अननुग्रहे च तदसमर्थं तद् ब्रह्मोपास्यमित्यादेशः व्याकृतो भवति । ब्रह्मातिरे

**केऽविषये ब्रह्मानुग्रहाऽननुग्रहाभ्यामेव मनः स्मरणात्स्मरणकारिभवतीत्युपलक्षणतोऽवगन्तव्यम् ॥५॥**

उपर्युक्त प्रकार से यक्षरूपी ब्रह्म का अधिदैवत देवता विषयक आदेश उपदेश को बतला करके ततः पर अध्यात्म आत्म सम्बन्धी आदेश उपदेश को बतलाने के लिये कहते हैं-'**अथाध्यात्ममिति**' विद्युत्स्वरूप देवता में उपमान सादृश्य प्रदर्शन के अनन्तर में अध्यात्म आदेश कहते हैं आत्मसम्बन्धी आदेश । यहां आत्म शब्द आत्मीय शरीरपरक है । शरीर में ब्रह्म का उपमानोपदेश का अध्यात्मोपदेश है । इससे प्रेरित हो करके अमुक के प्रति जाता है तत्सदृश यह अध्यात्मोपदेश है इसप्रकार अन्वय करें । इससे प्रेरित मन अर्थात् आन्तर इन्द्रिय मन इस ब्रह्म के प्रति जाता है अर्थात् इस ब्रह्म को विषय करता है जो उसके समान ब्रह्म से प्रेरित मन का ब्रह्म के प्रति गमन के समान यक्षरूप जो ब्रह्म वह आविर्भूत हुआ है । इसप्रकार उपमानोपदेश है । जिस तरह ब्रह्म से प्रेरित मन क्षण पर्यन्त ही ब्रह्म को विषय करता है अनन्तर काल में ब्रह्म से निवृत्त हो जाता है किन्तु चिरकाल पर्यन्त ब्रह्म के विषय करने में समर्थ मन नहीं होता है क्योंकि अत्यन्त चंचल है उसीप्रकार से कुछ अत्यल्प काल के लिये ही ब्रह्म देवताओं के

आगे में प्रकट हुए। अतः ब्रह्म के प्रति मन का गमन है। आविर्भूत यक्षरूप जो मन उसका तथा मन का ब्रह्म के प्रति गमन शरीर में ही होता है। इसलिये यह उपमानोपदेश अध्यात्मोपदेश कहा जाता है। जिस ब्रह्म से प्रेरित होकर मन स्वविषय के प्रति जाता है तादृश जो ब्रह्म वह उपासनीय हैं। यद्वा इस ब्रह्म से प्रेरित हो करके मन जो ब्रह्म के प्रति जाते हुए के समान प्रतिभासित होता है किन्तु वस्तुतः जाता नहीं है- '**यन्मनसा न मनुते**' इत्यादि श्रुति कहती है, एतादृश ब्रह्म उपास्य हैं। यदि मन वस्तुतः ब्रह्म को विषय नहीं करता है तब उपासक लोग ब्रह्म का ध्यान किस प्रकार करते हैं इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं-'**अनेनेति**' सुप्रसन्न इस ब्रह्म से अनुग्रहीत होता हुआ मन इस ब्रह्म का स्मरण करता है विषय करता है वारंवार। उस मन का क्या स्वरूप है इस जिज्ञासा में कहते हैं-'**संकल्प**' इति। संकल्पजनक स्वभाव ही मन का स्वरूप है। मनोविशेषणीभूत संकल्प पद के वाद जो पुल्लिङ्ग है वह छान्दस है। यहां संकल्प शब्द नित्य पुल्लिङ्ग है। इससे यह सिद्ध होता है कि जिसके अनुग्रह करने से मन ब्रह्म के स्मरण करने में समर्थ होता है और जिसके अनुग्रह नहीं होने से ब्रह्म स्मरण करने में समर्थ नहीं होता है

वह ब्रह्म उपास्य है एतादृश आदेश स्पष्ट होता है ब्रह्म के अतिरेक विषय भिन्न में ब्रह्म के अनुग्रह एवं अननुग्रह से ही मन्त्र के स्मरणात्मक होने से वह स्मरण कारक होता है यह उपलक्षण से जानना चाहिये ॥५॥

**तद्ध तद्वनं नाम तद्वनमित्युपासितव्यम् । स य एतदेवं वेदाऽभि हैनं सर्व्वाणि भूतानि स वाञ्छन्ति ॥६॥**

सब जगप्रसिद्ध सब ज़ग व्यापक परब्रह्म श्रीरामजी हैं उनकी तत् तथा वनके रूपमें उपासना करनी चाहिये क्योंकि वेही सर्वजनों से उपासनीय हैं। जो साधक उस ब्रह्म की तत् एवं वनके स्वरूप में उपासना करता है उसे सभी प्राणीवर्ग प्रियजन के रूपमें चाहते हैं ॥६॥

तद् उक्तं ब्रह्म । ह प्रसिद्धौ । तद्वनं नाम तद्वनमिति नामतया प्रसिद्धमित्यर्थः । तनोति व्याप्नोति चिदचिदात्मकं समस्तं जगत् इति तद् । तनु विस्तारे धातुः, अत् प्रत्ययः । वन्यते संभज्यते उपासकैरिति वनम् वन् सभक्तौ धातुः । अ प्रत्ययः । तच्च तद्वनं चेति तद्वनम् । कर्मधारयसमासः । सर्वत्रव्याप्तत्वात् वननभोग्यत्वाच्च तद्वनं ब्रह्म भवति, अतस्तद्वनमित्युपासितव्यम् । तदिति नाम्ना वनेति नाम्ना च उपासनीयम् ब्रह्म, सर्वान्तर्यामिनः संभजनीयस्य उपासनायोग्यत्वात् । एवमुपासकस्य फलमैहिकं प्रदर्शयति,

**सः प्रसिद्धः योऽधिकारी एतद् ब्रह्म एवं तद्वनं नामेति रूपेण वेद उपास्ते एवं तद्वनं नामेत्येवरूपेण उपासकं सर्वाणि भूतानि सर्वे प्राणिनः संवाञ्छन्ति इच्छन्ति सर्वेषामीष्टो भवतीत्यर्थः ॥६॥**

तत् पूर्वोक्त वह ब्रह्म। ह शब्द प्रसिद्धि अर्थ में है। वह ब्रह्म वन नाम से प्रसिद्ध है। समस्त चिदचिदात्मक जो जगत् उसे तद्वन कहते हैं। तनुविस्तारे धातु से अत् प्रत्यय हुआ है। वनित संभजित उपास्य हो उपासक से जो उसे वन कहते हैं तत् तथा वन को कर्मधारय समास है। सर्वत्र व्याप्त होने से उपास्य होने से तद्वन ब्रह्म कहे जाते हैं अतः तद्वनम् इस रूपसे उपासना करनी चाहिये। इसप्रकार तत् इस नाम से तथा वनम् इस नाम से ब्रह्म उपास्य है। एतादृश ब्रह्म के उपासक जो हैं उसके ऐहिक फल को बतलाते हैं **'स य'** इत्यादि। प्रसिद्ध जो वह अधिकारी इस ब्रह्म को तद्वनम् इस नामरूप से उपासना करता है, उस उपासक को प्रत्येक प्राणी चाहते हैं अर्थात् सबका वह इष्ट होता है ॥६॥

**उपनिषदं भो ब्रूहीत्युक्ता त उपनिषद् । ब्राह्मीं वाव त उपनिषदमब्रूमेति ॥७॥**

हे आचार्यदेव ? उपनिषद्-रहस्य ब्रह्मविद्या सायुज्य मुक्ति का साधनभूत तत्त्व का हमें उपदेश करें ऐसी शिष्य की प्रार्थना सुनकर

आचार्यजी ने कहा तुम्हारे हेतु मैंने उपनिषद् का उपदेश कर दिया है शिष्य ? निश्चयपूर्वक तुम्हारे लिये ब्रह्मविद्या का उपदेश कर दिया है ॥७॥

**पूर्वोक्तं सर्वं श्रुत्वा शिष्यः पुनराचार्यं पृच्छति-भो आचार्य उपनिषदं रहस्यं ब्रूहि उपदिश । तदा आचार्य उत्तरयति-उक्ता ते उपनिषत् । उपनिषत्प्रतिपाद्यं रहस्यं मया तुभ्यं सर्वमुक्तम् । तदेव दृढीकर्तुमाह आचार्यः ब्राह्मीं वाव ते उपनिषदमब्रूमेति । ते तुभ्यं ब्राह्मीं ब्रह्म विषयाम् उपनिषदम् उपनिषत्स्वरूपम् अब्रूम उक्तवा नस्मि । वाव एवार्थे । ब्रह्मेति होवाचेत्यादिना ब्रह्मणः प्रतिपादनं कृतमेव अत उपनिषत् प्रतिपाद्यं रहस्यं तुभ्य मुपदिष्टमेव नात्र किमप्यवशिष्टं पश्यामि यद्वदेयमिति भावः ॥७॥**

पूर्वोक्त सब वचन को सुन करके शिष्य पुनः आचार्यजी से पूछता है-हे आचार्य देव ? उपनिषत् अर्थात् रहस्य का उपदेश मुझे दीजिए । तब आचार्य उत्तर देते हैं-'**उक्तेति**' तुमको मैंने उपनिषत् कह दिया अर्थात् उपनिषत् प्रतिपाद्यं रहस्य सब मैंने तुम्हें कह दिया है उसी वस्तु को दृढ करने के लिये आचार्य कहते हैं-'**ब्राह्मीं वाव**' इत्यादि । तुमको ब्रह्मविषयक उपनिषत् स्वरूप मैंने कह दिया है । वाव शब्द एव शब्द के अर्थ में है । '**ब्रह्मेति होवाच**' इत्यादि प्रकरण से ब्रह्म का प्रतिपादन

कर दिया है। अतः उपनिषत् प्रतिपाद्य जो रहस्य है उसका उपदेश तुमको कर दिया है। अब इस विषय में कुछ अवशिष्ट नहीं रह गया है जिसका उपदेश मैं तुमको करुं। पूर्व कथन से ही सब गतार्थ हो जाता है ॥७॥

**तस्यै तपो दमः कर्मेति प्रतिष्ठा वेदाः सर्वाङ्गानि सत्यमायतनम् ॥८॥**

उस रहस्यभूत ब्रह्मविद्या प्राप्ति हेतु तप दम एवं वर्ण तथा आश्रम के नियत कर्म आधार हैं। ऋक् वेद यजुर्वेद सामवेद तथा अथर्ववेद और उस वेद के सभी अङ्ग ब्रह्मविद्या के भी अङ्ग हैं तथा सत्यभाषण-सत्यव्यवहार ब्रह्मविद्या के उद्गम स्थान हैं ॥८॥

अधुना परमकृपालुः गुरुः शिष्याय ब्रह्मविद्यायाः कथं स्थितिर्भवति कथं च सा उत्पद्यते इति शिष्याय ब्रह्मविद्योपयोगितया उपदिशति-तस्यै ब्रह्मविद्यायै तपः कृच्छ्रचान्द्रायणादिकं शास्त्रपरामर्शाच्च। दमः इन्द्रियनिग्रहः कर्मवर्णाश्रमोचितक्रियानुष्ठानम् अग्निहोत्रादिकर्माचरणमिति यावत्। इति एतत्त्रयं प्रतिष्ठा ब्रह्मविद्यायाः स्थितिहेतुः। वेदाः ऋगादयः सर्वाङ्गानि शिक्षा, कल्प, व्याकरण, ज्योतिष्छन्दोनिरुक्तरूपाणि सर्वाणि षडपि अङ्गानि सत्यं यथार्थमपीडाजनकं वचनम् एतत् त्रयम् आयतनम् स्थानम् ब्रह्मविद्याया उत्पत्तौ कारणमित्यर्थः। वेदादिपरिशीलनेन ब्रह्म

**विद्योत्पद्यते उत्पन्ना च सा तपोदमविहितकर्मसेवयैव प्रतिष्ठतीति त्रिकद्वयमेतत् विद्याकामुकैराश्रयणीयमितिभावः ॥८॥**

इसके बाद परमकृपालु गुरु शिष्य को ब्रह्मविद्या की स्थिति किस तरह होगी तथा ब्रह्मविद्या की उत्पत्ति किस तरह होगी अतः ब्रह्मविद्योपयोगी साधन को बतलाने के लिये कहते हैं-'**तस्मै**' इत्यादि से। उस ब्रह्मविद्या के लिये तप कृच्छ्र चान्द्रा यण प्रभृतिक तथा शास्त्र विचार दम इन्द्रिय निग्रह कर्म वर्णा श्रमोचित क्रिया का अनुष्ठान अर्थात् अग्निहोत्रादिक कर्मों का सम्पादन करना ये तीनों प्रतिष्ठा हैं अर्थात् ब्रह्मविद्या की स्थिति के नियामक हैं। वेद ऋगादिक शिक्षाकल्प व्याकरण ज्योतिष छन्द निरुक्त लक्षण सब अङ्ग सत्य यथार्थ अपीडाजनक वचन ये तीनों आयतन स्थान हैं अर्थात् ब्रह्मविद्या की उत्पत्ति में कारण हैं। वेदादि के परिशीलन से ब्रह्मविद्या उत्पन्न होती है। और वह उत्पन्न हो करके वह ब्रह्मविद्या तप दम विहित कर्म का आचरण से प्रतिष्ठित होती है इसलिये विद्याभिलाषी व्यक्ति के द्वारा दोनों त्रिक का अनुष्ठान अवश्य ही करना चाहिये ॥८॥

**यो वा एतामेवं वेदापहत्य पाप्मानमनन्ते स्वर्गे लोके ज्येये प्रतितिष्ठति प्रतितिष्ठति ॥९॥**

卐 इतिकेनोपनिषदश्चतुर्थःखण्डः ॥४॥ 卐

कोई भी साधना करनेवाला अधिकारी इस पूर्व वर्णित ब्रह्मविद्या को पूर्वोक्त रूपसे नियमतः जान लेता है वह सभी पापों को नाश करके सभी लोकों से श्रेष्ठ सभी परिधि से रहित सुखस्वरूप प्रकाशमय श्रीसाकेतस्थ सर्वेश्वर श्रीरामजी में प्रतिष्ठित हो जाता है यानी

सायुज्य मुक्ति प्राप्तकर आवागमन से रहित हो जाता है ।।९।।

इति आनन्दभाष्यसिंहासनासीन जगद्गुरु श्रीरामा
नन्दाचार्यश्रीरामेश्वरानन्दाचार्यप्रणीता केनो
पनिषद् की लघुदीपिका संपूर्णा

卐 श्रीरामः शरणं मम 卐

केनोपनिषदं जानानस्य फलं वदति गुरुः-यो वा अधिकारी एतां ब्राह्मीमुपनिषदं एवम् स प्रतिष्ठां साय तनां ब्रह्मज्ञानहेतुभूतां वेद जानाति स उपनिषद् ज्ञानी पाप्मानमपहत्य सर्वाणि पापानि धर्माधर्मौ अवधूय अनन्ते कालपरिच्छेदरहिते अपारे च ज्येये ज्यायसि अतिशयेन श्रेष्ठे सर्वतो महत्तरे वा स्वर्गे दुःखलेशा संस्पृष्टे सुखे लोके साकेताख्ये श्रीरामचन्द्रब्रह्मधाम्नि यद्वा लोक्यतेऽनेनेति लोकः तस्मिन् प्रकाशरूपे श्रीरामाख्ये परब्रह्मणि प्रतितिष्ठति प्रतिष्ठां प्राप्नोति स भगवद्धामतः पुनर्नागच्छति 'न स पुनरावर्त्तते' इति-श्रुतेः 'यद्गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धामपरमं ममेति' स्मृतेश्च भगवद्धामगतस्यापुनरावृत्यवगमात् इतिभावः। प्रतितिष्ठति इति पदस्यावृत्तिः समाप्तिद्योतनार्था ।।९।।

श्रीमज्जगद्गुरुरामानन्दाचार्यकृतानन्दभाष्यभूषिता
केनोपनिषत् समाप्ता

जो केनोपनिषत् को जानता है उसे जो फल प्राप्त होता है उस वस्तु को गुरु बतलाते हैं-'यो वा' इत्यादि से। जो अधिकारी इस ब्राह्मी उपनिषद् को तथा ब्रह्म ज्ञान के कारण लक्षण इस उपनिषद् को जानता है वह उपनिषद् ज्ञानवान् व्यक्ति-सब धर्मा धर्मरूप पाप को विनष्ट करके अनन्तकाल परिच्छेद रहित अपार अति शयेन श्रेष्ठ सुखास्पद अथवा सर्वा पेक्षया श्रेष्ठ दुःख लेश रहित सुखात्मक श्रीसाकेतलोक में जो कि श्रीरामचन्द्र परब्रह्म का धाम है अथवा प्रकाशात्मक श्रीरामरूप परब्रह्म में प्रतिष्ठित होता है प्रतिष्ठा को प्राप्त करता है और वह पुनः भगवद्धाम से पुनः लौटता नहीं है। जहां जा करके पुनः आवृत्त नहीं होता है वह मेरा धाम है तथा **'न स पुनरावर्तते'** आदि श्रुति एवं स्मृति कहती है। भगवद्धाम प्राप्त व्यक्ति को अपुनरा वृत्तिक कहा गया है। द्विर्वचन समाप्ति बोधक है ॥९॥

इत्यानन्दभाश्यसिंहासनासीन जगद्गुरुश्रीरामानन्दा चार्यश्रीरामेश्वरानन्दाचार्यप्रणीतप्रकाशः

卐 श्रीरामः शरणं मम 卐

卐 ॐ 卐

**ॐ आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक् प्राणश्चक्षुः श्रोत्र मथो बलमिन्द्रियाणि च। सर्वाणि सर्वं ब्रह्मोपनिषदं माहं ब्रह्म निराकुर्यां मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरण मस्त्वनिराकरणं मेऽस्तु तदात्मनि निरते य उपनिषत्सु धर्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु ॥ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥**